आंदोलन तक के इतिहास पर संक्षेप मे प्रकाश डालना आवश्यक हो गया है।

## वैदिक भक्ति-परंपरा में वैष्णव भक्ति का विकास

### वेद में विष्णु

साहित्यिक विरासत के रूप में ऋग्वेद संहिता ही भारत का प्राचीनतम उपलब्ध साहित्य है। आर्यों के सभी समूहो के आदि ग्रंथो मे इन्द्र, मित्र, वरुण आदि का नैसर्गिक शक्तियो के देवताओ के रूप मे वर्णन है। ऋग्वेद के पूर्व आर्यों की किसी भी शाखा मे विष्णु का उल्लेख नही मिलता। ऋग्वेद भी अपने वर्तमान उपलब्ध रूप मे, किसी एक व्यक्ति या काल की रचना नही है, अपितु काल-क्रम मे अनेक कण्ठो द्वारा परपरा से प्रवाहित मन्त्र-साहित्य है।

ऋग्वेद में विष्णु-स्तुतिपरक मन्त्र केवल चार है। इनके अतिरिक्त केवल एक अन्य मन्त्र मे इन्द्र और विष्णु की एक साथ स्तुति की गई है। समस्त वेद में विष्णु का केवल एक सौ बार नामोल्लेख है, जब कि इन्द्र, अग्नि, उषा, बृहस्पति, वरुण आदि के अनेक स्तुतिपरक मन्त्र है। ये देवता ही समय-समय पर विभिन्न मन्त्रों में सर्वश्रेष्ठ माने गए हैं।[1] ऋग्वेद के स्तुतिपरक मन्त्र-विस्तार को देखने पर विष्णु एक निम्न कोटि के देवता के रूप मे ही प्रस्तुत किए गए मालूम पडते हैं। ऋग्वेद मे प्रयुक्त विष्णु-सम्बन्धी मन्त्र मूल मान लिए जाए तो ऋग्वेद मे वर्णित चिह्नों से वे सूर्य के ही अन्यतम प्रकार सिद्ध होते हैं। यास्क के शब्दो मे रश्मियों से व्याप्त होने के कारण अथवा रश्मियो से ससार को व्याप्त करने के कारण ही सूर्य 'विष्णु' के नाम से अभिहित होता है।[2]

ऋग्वेद में विष्णु शब्द का प्रयोग अनेकार्थ और विपुल है, किन्तु इसकी विशेषता यह है कि यह सर्वत्र एक दिव्य, महान् और व्यापक शक्ति का प्रतीक है।[3] विष्णु का वर्णन वेद मे इन्द्र के सहायक[4] देवता के रूप मे भी हुआ है और इन दोनों के पराक्रम का वर्णन एक साथ समान भाव से भी किया गया है।

वैदिक विष्णु जो आरम्भ मे गौण देवता हैं, ब्राह्मण-युग मे आकर महत्त्वपूर्ण बन जाते हैं। ब्राह्मण-ग्रंथो मे विष्णु की शक्ति का भी उत्तरोत्तर विकास वर्णित किया गया है। ब्राह्मण युग कर्म-प्रधान युग था और कर्म का प्रमुख अग था यज्ञ। यज्ञ ही सबसे बढ़कर पावन और श्रेयस्कर कर्म समझा गया था। अत: इस युग में विष्णु यज्ञ-रूप बन जाते हैं। (यज्ञो वै विष्णु)। शतपथब्राह्मण मे यज्ञ-निष्ठा, की दृष्टि से विष्णु को अग्रणी ठहराया गया है और विष्णु के अलौकिक दिव्य शक्तिपूर्ण चमत्कारो का भी कथा के रूप मे वर्णन मिलता है। ब्राह्मण ग्रंथो मे

---

१. 'इण्डियन फिलासफी', डा० राधाकृष्णन्, खण्ड १

२. 'यास्क-निरुक्त', १२।१६

३. 'आस्पेक्ट्स आव् अरली वैष्णविज़्म', जे० गोंडा, पृष्ठ ३
इस ग्रंथ के लेखक ने विष्णु के विविध रूपों का वर्णन विस्तारपूर्वक किया है।

४. *Vishnu in Vedas* (Volume of Studies in Indology presented to Mr. Kane) R. N. Dandeker, pp. 90

विष्णु की व्यापकता इस बात की द्योतक है कि देवताओं में इन्द्र की जैसी प्रधानता ऋचाओं में थी, वैसी ही प्रधानता धीरे-धीरे विष्णु को प्राप्त होने लगी थी और एक प्रकार से इन्द्र का स्थान विष्णु ने ग्रहण करना प्रारम्भ कर दिया था। विष्णु शब्द के देवता अभिधान का यह क्रमिक विकास ही समझना चाहिए।[1] कुछ विद्वानों ने तो विष्णु के अवतारों की सूची भी ब्राह्मण ग्रंथों में ढूंढ़ निकाली है।[2]

## वेद में भक्ति

वैदिक साहित्य में भक्ति-भावना के स्वरूप पर विचार करें तो पता चलेगा कि वेद संहिता और ब्राह्मण ग्रंथों में प्रत्यक्ष रूप से अनुराग[3]-सूचक भक्ति शब्द का प्रयोग कहीं भी नहीं हुआ है और भक्ति शब्द द्वारा साक्षात् उपासना का भी लक्ष्य नहीं कराया गया है। लेकिन अनेक भारतीय इतिहासकारों और अन्य विद्वानों ने भक्ति का मूल वेद में ढूंढने का प्रयत्न किया है। 'भारतीय भक्ति-सम्प्रदाय का आदि स्रोत ऋग्वेद है' तक की घोषणा की गई है, परन्तु जहां तक ऋग्वैदिक काल का सम्बन्ध है, 'ऋग्वेद' की ऋचाएं वस्तुस्थिति के स्पष्टीकरण के लिए पर्याप्त हैं। जिन विद्वानों ने ऋग्वेद में भक्ति के तत्त्व प्रमाणित करने की चेष्टाएं की हैं, उन्होंने ऐसे उद्धरण प्रस्तुत किए हैं जिनमें किसी देवता को माता-पिता का सखा[4] आदि सम्बन्धों से युक्त किया गया है अथवा कुछ ऐसी ऋचाएं ली गई हैं जिनमें देवता विषयक रागात्मक तत्त्वों की झलक मिलती है।[5] ऐसी भी ऋचाओं का उल्लेख किया गया है, जिनमें 'स्तुति' और 'नाम स्मरण' की बात की गई है। इस प्रकार अनेक विद्वानों ने नवधा-भक्ति के मूल तत्त्वों का मूल 'ऋग्वेद' में ढूंढने का प्रयास किया है। ऐसे विद्वानों ने ऋग्वेद में मिलने वाले कुछ शब्दों को ही अपने अनुमान के आधार बनाए हैं। वास्तव में शब्द-साम्य अमहत्त्वपूर्ण है। प्रमाणस्वरूप वैदिक साहित्य में प्रयुक्त 'श्रद्धा' और 'भक्ति' शब्दों के प्रयोगों को लें तो पता चलेगा कि ये शब्द 'श्रद्धा' और 'भक्ति' के वर्तमान अर्थ में प्रयुक्त नहीं हुए हैं।[6] 'भज' धातु के जितने भी प्रयोग वैदिक साहित्य में हुए हैं, वे 'भक्ति' के परवर्ती अर्थ के रूप में कदापि नहीं हैं। अनुराग या अनुरक्ति के अर्थ में कहीं भी इस शब्द का प्रयोग वैदिक साहित्य में नहीं किया गया है। 'भक्ति' शब्द का प्रेममूलक अर्थ केवल पाणिनि तथा यास्क के समय से ही लिया जाने लगा।[7]

---

१. 'शतपथब्राह्मण' में विष्णु के पराक्रम की कथा—१४।१।१
२. 'भागवत सम्प्रदाय', बलदेव उपाध्याय, पृष्ठ ८२
३. "सा परानुरक्तिरीश्वरे—"
४. "सखा पिता पितृतमः पितृणां कर्तेमु लोकमुशते वयोधाः ॥"—ऋ० ४।१७।१७
५. 'ऋग्वेद'—१०।४०।२
६. 'इण्डिया हिस्टारिकल क्वार्टर्ली', १९३०
७. 'भज' और 'भक्त' शब्द की व्याख्या के लिए देखें—
*Journal of Royal Asiatic Society*. 1910, pp. 861-62 & J. R. A. S. 1911, pp. 194, 727-38.

ऋग्वैदिक देवताओं और उनके उपासकों के बीच रागात्मक या भावात्मक सम्बन्धों पर विचार करें तो पता चलेगा कि यद्यपि ऋग्वैदिक आर्य अपने देवताओं को शक्तिशाली, पराक्रमी आदि के साथ दयावान् और कल्याणमय मानते रहे और ऐसी अवस्था में उनके प्रति 'श्रद्धा' का भाव रखते थे, तो भी जिस 'रागात्मक सम्बन्ध' की अपेक्षा भक्ति में की जाती है, उसका नितान्त अभाव है। इतिहासकारों और साहित्याचार्यों ने 'ऋग्वेद' में जिस भक्ति-भावना का दर्शन किया है वह समस्त मानव जाति के प्रारम्भिक धर्मों में किसी न किसी रूप में उपलब्ध है और यदि भक्ति के सामान्य अर्थ को लिया जाए, न कि उस भक्ति-विशेष को जो उपनिषत् काल से आरम्भ होकर मध्यकाल तक अपनी चरम पराकाष्ठा पर पहुंचती है और जिसमें प्रेम और निष्काम भाव का ही प्राधान्य है, तो उसे ऋग्वेद में भी मानने में कोई आपत्ति नहीं है। चूंकि वैष्णव भक्ति के मूलाधार विष्णु ही हैं, अतः भक्ति की प्राचीनता सिद्ध करने के लिए 'वैदिक विष्णु' को भी 'मध्यकालीन विष्णु' की दृष्टि से देखने की चेष्टा कुछ विद्वानों ने की है।[1] वैष्णव भक्ति को प्राचीनतम सिद्ध करने के पीछे, वेद को अन्तिम प्रमाण मानने का कुछ विद्वानों का स्वाभाविक आग्रह ही दिखाई देता है। वेद काल से लेकर मध्य युग तक विष्णु की जो स्थिति है, उसे देखकर उनकी कई विकास-अवस्थाओं की उपेक्षा नहीं कर सकते।

## उपनिषदों में वैष्णव भक्ति

'ऋग्वेद' में प्रमुखतः दो प्रकार के विषय हैं—कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड। कर्मकाण्ड का विकास ब्राह्मणों में और ज्ञान-काण्ड का विकास उपनिषदों में हुआ है। ब्राह्मणों ने कर्मकाण्डों के विस्तार में सराहनीय योग दिया है और आरण्यकों ने ज्ञान के पूर्ण विकास के लिए ऋग्वैदिक अंकुर को सुरक्षित रखा है। ये आरण्यक ही उपनिषदों से पहले की कड़ी हैं।

उपनिषदों की संख्या अनंत है,[2] उपनिषत्कार भी अगणित हैं और रचना-काल भी लम्बी अवधि का है।

'ऋग्वेद युग' ही अकेले एक सहस्र वर्षों की चिन्तनधारा का प्रतिनिधित्व करता है और जहां उसमें यज्ञीय कर्मकाण्डों के प्रतिपादक ऋचा-निर्माताओं का ऊंचा स्वर था, वहीं कालान्तर में कुछ ऐसे भी ऋषि हुए जिन्होंने सत्यान्वेषण की जिज्ञासा प्रकट की। इसी जिज्ञासा का प्रतिफल है, 'उपनिषद्'। उपनिषत्कारों में कुछ कट्टर ज्ञानवादी हैं और वैदिक कर्मकाण्डों के इतने असहिष्णु विरोधी हैं कि अनेक स्थलों पर इन्होंने वेद की उपेक्षा तक की है। कुछ ऐसी भी उपनिषदें हैं

---

१ 'विष्णुर्गोपा अदाभ्य' ('ऋग्वेद' १।२२।१८) अर्थात् 'विष्णु अजेय गोप हैं'—के आधार पर वैदिक विष्णु को 'मध्यकालीन विष्णु' के रूप में देखने की चेष्टा हुई है। द्रष्टव्य—'भागवत सम्प्रदाय'—बलदेव उपाध्याय, पृ० ७८-७९।

२ प्रमुख उपनिषदों में 'छान्दोग्य', 'बृहदारण्यक', 'कठ', 'ईश', 'श्वेताश्वतर', 'तैत्तिरीय', 'मुण्डक', 'माण्डूक्य' तथा 'केन' उपनिषदों के नाम लिए जाते हैं।

जिन्होंने मधुर उपासना के लिए थोड़ी-बहुत जगह दे रखी है, पर निश्चित रूप से उनकी रचना बहुत बाद में हुई—कम से कम महाभारत युग के ठीक पूर्ववर्ती युग में।[1] श्वेताश्वतर उपनिषद् इसी कोटि की है। 'मुण्डक'[2] उपनिषद् में एक स्थान पर यज्ञीय कर्मकाण्ड को श्रेयस्कर माननेवालों को मूढ़ तक घोषित किया गया है और स्वर में स्वर मिलाते हुए 'बृहदारण्यक'[3] में देवों को आहुति देनेवालों की तुलना उन पशुओं से की गई है जो अपने स्वामी के लाभ के लिए कार्य करते हैं। इस विवरण से यह स्पष्ट होगा कि उपनिषद् युग तक आते-आते आर्यों ने धर्म के बाह्य उपकरणों को अधिकाधिक विकसित कर लिया था, जिसमें प्रवृत्ति-मार्ग का प्राधान्य था, साथ ही निवृत्ति मार्ग मूलक तप और ज्ञान के लिए भी पृष्ठभूमि तैयार होने लगी थी।

ब्रह्म-सान्निध्य के लिए ज्ञान की उपादेयता स्वीकार करते हुए भी ऋषियों को भक्ति की अनिवार्यता प्रतीत हुई और श्वेताश्वतर उपनिषद् में सर्वप्रथम भक्ति का महत्त्व सूचित किया गया है :

यस्य देवे पराभक्तिर्यथा देवे तथा गुरौ।
तस्यैते कथिता ह्यर्थाः प्रकाशन्ते महात्मनः॥
(श्वेताश्वतर उपनिषद् ६।२३)

इसी उपनिषद् में 'मुमुक्षुर्वै शरणमहं प्रपद्ये' कहकर शरणागति भाव की ओर भी स्पष्ट संकेत किया गया है। भक्ति का जो रूप भक्ति विषयक 'महाभारत' और 'गीता' में मिलता है, वह उपनिषदों की भक्ति से पर्याप्त साम्य रखता है। उपनिषदों की भक्ति में आडम्बर नहीं है, बल्कि अन्तस्साधना पर अधिक बल है। उसमें सत्यान्वेषण की जिज्ञासा है और उनमें सर्वोपरि है गुरु का महत्त्व, जिसके बिना ज्ञान प्राप्त नहीं हो सकता। गुरु के महत्त्व को सभी धर्म सम्प्रदायों ने स्वीकार किया है, यह निर्विवाद सत्य है, और जहां उपनिषदों ने गुरु के महत्त्व को बढ़ाया है, वहीं वे सगुण पूजा को अप्रत्यक्ष रूप में प्रभावित करके भक्ति-भावना का सुदृढ़ीकरण ही करती हैं।[4] 'कठोपनिषद्' के कुछ मन्त्र निश्चित रूप से भक्ति-भावना को उत्प्रेरित करते हैं।[5] इन्हीं भावनाओं को 'मुण्डक' द्वारा बल मिलता है और उपासक और उपास्य के निकट सम्बन्धों की भूमिका सृजित होने लगती है।[6] पर इस दिशा में सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण योगदान श्वेताश्वतर उपनिषद् का है जिसने सगुणोपासना का मार्ग अप्रत्यक्ष रूप से प्रदर्शित किया है। 'श्वेताश्वतर' उपनिषद् (६।१८) से हमें सगुण ब्रह्म की झलक मिल जाती है। इस प्रकार हम देखते हैं कि उपनिषदों में भी उस सर्वशक्तिमान् सृष्टिकर्त्ता परमात्मा की

---

१. 'भक्ति आन्दोलन का अध्ययन'—डा० रतिभानुसिंह 'नाहर', पृ० २९-३०
२ 'मुण्डक' उपनिषद्, १।२।७
३. 'बृहदारण्यक' १।४।१०
४. 'भक्ति-आन्दोलन का अध्ययन'—डा० रतिभानुसिंह 'नाहर', पृ० ३३
५. 'कठोपनिषद्' १।३।१५, २।२।९-११, १।३।१, २।२।३ आदि
६. 'मुण्डकोपनिषद्' १।१।६, ३।२।८, ३।१।३, २।१।१ आदि

ऋग्वैदिक देवताओं और उनके उपासकों के बीच रागात्मक या भावात्मक सम्बन्धों पर विचार करें तो पता चलेगा कि यद्यपि ऋग्वैदिक आर्य अपने देवताओं को शक्तिशाली, पराक्रमी आदि के साथ दयावान् और कल्याणमय मानते रहे और ऐसी अवस्था में उनके प्रति 'श्रद्धा' का भाव रखते थे, तो भी जिस 'रागात्मक सम्बन्ध' की अपेक्षा भक्ति में की जाती है, उसका नितान्त अभाव है। इतिहासकारों और साहित्याचार्यों ने 'ऋग्वेद' में जिस भक्ति-भावना का दर्शन किया है वह समस्त मानव जाति के प्रारम्भिक धर्मों में किसी न किसी रूप में उपलब्ध है और यदि भक्ति के सामान्य अर्थ को लिया जाए, न कि उस भक्ति-विशेष को जो उपनिषत् काल से आरम्भ होकर मध्यकाल तक अपनी चरम पराकाष्ठा पर पहुंचती है और जिसमें प्रेम और निष्काम भाव का ही प्राधान्य है, तो उसे ऋग्वेद में भी मानने में कोई आपत्ति नहीं है। चूंकि वैष्णव भक्ति के मूलाधार विष्णु ही हैं, अतः भक्ति की प्राचीनता सिद्ध करने के लिए 'वैदिक विष्णु' को भी 'मध्यकालीन विष्णु' की दृष्टि से देखने की चेष्टा कुछ विद्वानों ने की है।[1] वैष्णव भक्ति को प्राचीनतम सिद्ध करने के पीछे, वेद को अन्तिम प्रमाण मानने का कुछ विद्वानों का स्वाभाविक आग्रह ही दिखाई देता है। वेद काल से लेकर मध्य युग तक विष्णु की जो स्थिति है, उसे देखकर उनकी कई विकास-अवस्थाओं की उपेक्षा नहीं कर सकते।

## उपनिषदों में वैष्णव भक्ति

'ऋग्वेद' में प्रमुखतः दो प्रकार के विषय हैं—कर्मकाण्ड और ज्ञानकाण्ड। कर्मकाण्ड का विकास ब्राह्मणों में और ज्ञान-काण्ड का विकास उपनिषदों में हुआ है। ब्राह्मणों ने कर्मकाण्डों के विस्तार में सराहनीय योग दिया है और आरण्यकों ने ज्ञान के पूर्ण विकास के लिए ऋग्वैदिक अंकुर को सुरक्षित रखा है। ये आरण्यक ही उपनिषदों से पहले की कड़ी हैं।

उपनिषदों की संख्या अनंत है,[2] उपनिषत्कार भी अगणित हैं और रचना-काल भी लम्बी अवधि का है।

'ऋग्वेद युग' ही अकेले एक सहस्र वर्षों की चिन्तनधारा का प्रतिनिधित्व करता है और जहां उसमें यज्ञीय कर्मकाण्डों के प्रतिपादक ऋचा-निर्माताओं का ऊंचा स्वर था, वहीं कालान्तर में कुछ ऐसे भी ऋषि हुए जिन्होंने सत्यान्वेषण की जिज्ञासा प्रकट की। इसी जिज्ञासा का प्रतिफल है, 'उपनिषद्'। उपनिषत्कारों में कुछ कट्टर ज्ञानवादी हैं और वैदिक कर्मकाण्डों के इतने असहिष्णु विरोधी हैं कि अनेक स्थलों पर इन्होंने वेद की उपेक्षा तक की है। कुछ ऐसी भी उपनिषदें हैं

---

१ 'विष्णुर्गोपा अदाभ्य' ('ऋग्वेद' १।२२।१८) अर्थात् 'विष्णु अजेय गोप हैं'—के आधार पर वैदिक विष्णु को 'मध्यकालीन विष्णु' के रूप में देखने की चेष्टा हुई है। द्रष्टव्य—'भागवत सम्प्रदाय'—बलदेव उपाध्याय, पृ० ७८-७९।

२ प्रमुख उपनिषदों में 'छान्दोग्य', 'बृहदारण्यक', 'कठ', 'ईश', 'श्वेताश्वतर', 'तैत्तिरीय', 'मुण्डक', 'माण्डूक्य' तथा 'केन' उपनिषदों के नाम लिए जाते हैं।

जिन्होंने मधुर उपासना के लिए थोड़ी-बहुत जगह दे रखी है, पर निश्चित रूप से उनकी रचना बहुत बाद में हुई—कम से कम महाभारत युग के ठीक पूर्ववर्ती युग में।[1] श्वेताश्वतर उपनिषद् इसी कोटि की है। 'मुण्डक'[2] उपनिषद् में एक स्थान पर यज्ञीय कर्मकाण्ड को श्रेयस्कर माननेवालों को मूढ़ तक घोषित किया गया है और स्वर में स्वर मिलाते हुए 'बृहदारण्यक'[3] में देवों को आहुति देनेवालों की तुलना उन पशुओं से की गई है जो अपने स्वामी के लाभ के लिए कार्य करते हैं। इस विवरण से यह स्पष्ट होगा कि उपनिषद् युग तक आते-आते आर्यों ने धर्म के बाह्य उपकरणों को अधिकाधिक विकसित कर लिया था, जिसमें प्रवृत्ति-मार्ग का प्राधान्य था, साथ ही निवृत्ति मार्ग मूलक तप और ज्ञान के लिए भी पृष्ठभूमि तैयार होने लगी थी।

ब्रह्म-सान्निध्य के लिए ज्ञान की उपादेयता स्वीकार करते हुए भी ऋषियों को भक्ति की अनिवार्यता प्रतीत हुई और श्वेताश्वतर उपनिषद् में सर्वप्रथम भक्ति का महत्व सूचित किया गया है :

यस्य देवे पराभक्तिर्यथा देवे तथा गुरौ।
तस्यैते कथिता ह्यर्थाः प्रकाशन्ते महात्मनः॥
(श्वेताश्वतर उपनिषद् ६।२३)

इसी उपनिषद् में 'मुमुक्षुर्वै शरणमहं प्रपद्ये' कहकर शरणागति भाव की ओर भी स्पष्ट संकेत किया गया है। भक्ति का जो रूप भक्ति विषयक 'महाभारत' और 'गीता' में मिलता है, वह उपनिषदों की भक्ति से पर्याप्त साम्य रखता है। उपनिषदों की भक्ति में आडम्बर नहीं है, बल्कि अन्तस्साधना पर अधिक बल है। उसमें सत्यान्वेषण की जिज्ञासा है और उनमें सर्वोपरि है गुरु का महत्त्व, जिसके बिना ज्ञान प्राप्त नहीं हो सकता। गुरु के महत्व को सभी धर्म सम्प्रदायों ने स्वीकार किया है, यह निर्विवाद सत्य है, और जहां उपनिषदों ने गुरु के महत्त्व को बढ़ाया है, वहीं वे सगुण पूजा को अप्रत्यक्ष रूप में प्रभावित करके भक्ति-भावना का सुदृढ़ीकरण ही करती हैं।[4] 'कठोपनिषद्' के कुछ मन्त्र निश्चित रूप से भक्ति-भावना को उत्प्रेरित करते हैं।[5] इन्हीं भावनाओं को 'मुण्डक' द्वारा बल मिलता है और उपासक और उपास्य के निकट सम्बन्धों की भूमिका सृजित होने लगती है।[6] पर इस दिशा में सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण योगदान श्वेताश्वतर उपनिषद् का है जिसने सगुणोपासना का मार्ग अप्रत्यक्ष रूप से प्रदर्शित किया है। 'श्वेताश्वतर' उपनिषद् (६।१८) से हमें सगुण ब्रह्म की झलक मिल जाती है। इस प्रकार हम देखते हैं कि उपनिषदों में भी उन सर्वशक्तिमान् सृष्टिकर्त्ता परमात्मा की

---

१. 'भक्ति आन्दोलन का अध्ययन'—डा० रतिभानुसिंह 'नाहर', पृ० २६-३०
२. 'मुण्डक' उपनिषद्, १।२।७
३. 'बृहदारण्यक' १।४।१०
४. 'भक्ति-आन्दोलन का अध्ययन'—डा० रतिभानुसिंह 'नाहर', पृ० ३३
५. 'कठोपनिषद्' १।३।१४, २।२।६-११, १।३।१, २।२।३ आदि
६ 'मुण्डकोपनिषद्' ३।१।६, ३।२।८, ३।१।३, २।१।१ आदि

कल्पना की जाने लगी थी जो अव्यक्त के साथ व्यक्त भी है। उसकी उदारता, दयालुता आदि की भी कल्पना की गई थी, जिससे भक्ति का अंकुर पल्लवित होने का अवसर मिला। बस, यहीं से हम भक्ति का उद्भव मान सकते हैं।[1]

उपनिषदों की भक्ति-भावना के विषय में डा० रतिभानुसिंह ने लिखा है कि "अनेक उपनिषदो मे लोकमत को मान्यता प्रदान करने की चेष्टा की गई है। यद्यपि हमे तत्कालीन लोकमत का स्पष्ट विवरण अलग से नहीं मिलता, तो भी इतना सहज ही अनुमान किया जा सकता है कि उपनिषद्-युग तक आते-आते मध्यदेश में आर्यों और अनार्यों का सम्मिश्रण और निकट का सम्पर्क स्थापित हो चुका था और उनका सांस्कृतिक जीवन परस्पर प्रभावित होता जा रहा था और यह जीवन निश्चय ही सर्वत्र और सर्वथा शास्त्रोक्त विधि से अनुशासित नहीं रहा होगा। साथ ही स्थानीय देवी-देवताओ से लोक-जीवन का अपेक्षाकृत निकट का सम्बन्ध रहा होगा जिसमे भावनाओ और संवेगो का अश अधिक होता है। शास्त्र-प्रणेताओ को लोकमत के साथ निश्चय ही कही-कही चलना पड़ा है। यही कारण है कि कुछ उपनिषदो मे ईश्वर के व्यक्त और अव्यक्त एव उदार रूप की ओर संकेत किया गया है।"[2]

प्रस्तुत लेखक का विचार भी डा० रतिभानुसिंह के उपर्युक्त विचार से मेल खाता है। प्रस्तुत लेखक के विचार में उपनिषत् काल मे आर्य और द्राविड संस्कृतियो का सपर्क शुरू हुआ होगा और द्राविड़ अर्थात् तमिल की प्राचीन भक्ति-परम्परा से परवर्ती उपनिषदो का थोड़ा-बहुत सम्बन्ध अवश्य रहा होगा। भक्ति-भावना के उद्भव पर प्रकाश डालने वाले विद्वानों ने भी भक्ति-भावना को पूर्णतः द्रविडों की देन माना है। भारतीय धर्म-साधना पर लिखते हुए अपने विशिष्ट ग्रन्थ 'हिन्दू एव बौद्ध धर्म' मे सर चार्ल्स इलियट ने स्पष्ट रूप से कहा है कि भारतीय धार्मिक भावना का आदि स्रोत वह पुरातन द्राविडीय सभ्यता है जिसके साथ आर्यों का सम्पर्क एव समन्वय भारत मे आने के पश्चात् स्थापित हुआ। श्री दिनकर भी अपने ग्रंथ 'संस्कृति के चार अध्याय' मे लिखते हैं—

"वैष्णव मत में भक्ति की जो प्रधानता है, वह मुख्यत द्रविडो की देन है। आर्यों की प्रारभिक धर्म-भावना कर्मकाण्ड और यज्ञ तक ही सीमित थी। उनके प्रारभिक साहित्य से उनकी भावुकता का तो प्रमाण मिलता है, किन्तु इसका प्रमाण नहीं मिलता कि वे भक्त भी थे। भक्ति असल मे आर्यों के पूर्व ही इस देश में थोड़ी-बहुत विकसित हो चुकी थी और आर्यों का ध्यान उसकी ओर तब गया जब वे कर्मकाण्ड से कुछ थकने-से लगे।"[3]

भक्ति-भावना के विकास के इतिहास मे उपनिषदो का बहुत ही महत्त्वपूर्ण स्थान है। सभी परवर्ती चिन्तकों ने उपनिषदों से ही अपना कदम बढाया है। भक्ताचार्यों को भी यहीं से आगे बढ़ना पड़ा है। हमारे परवर्ती भक्ति-साहित्य में

१ 'भक्ति-आन्दोलन का अध्ययन', पृ० ३४

२ वही, पृ० ३८

३. 'संस्कृति के चार अध्याय' (द्वि० सं०), श्री रामधारीसिंह 'दिनकर', पृ० ८८

ने इस प्रकार बताया है—"विद्या तथा अविद्या इन दोनों के सहारे जो लोग आत्म तत्त्व को जानते हैं, वे उस आत्म तत्त्व के द्वारा अविद्या से मृत्यु को पार कर विद्या से अमृत को पाते हैं।" इन्द्रियों को वश में रखने का बहुत सुन्दर वर्णन 'कठोपनिषद्' में इस प्रकार मिलता है—"जो व्यक्ति अविवेकी और चचल मन वाला होता है, उसकी इन्द्रिया सारथि के बिगड़ैल घोड़े की तरह कभी वश मे नहीं रहती, किन्तु जो विवेकी एव स्थिर चित्त होता है, उसकी इन्द्रियां सावधान सारथि के सधे-सधाए घोड़ों की तरह सदैव काबू में रहती हैं। सत्य और ज्ञान का अटूट सम्बन्ध उपनिषदो मे अनेक स्थानों पर दिखाया गया है और यह घोषित किया गया है कि सत्य की ही विजय होती है, असत्य की पराजय। 'श्वेताश्वतर' उपनिषद् में भगवत्प्राप्ति के साधनों में श्रद्धा-भक्ति को विशेष महत्त्व दिया गया है। इतना ही नहीं, इसने अप्रत्यक्ष रूप से दास्य भाव की भी प्रेरणा दी है। इसी उपनिषद में एक स्थान पर कहा गया है—"परमात्मा शरीर रहित है और ससार का उत्पादक और सहारक है। ऐसा होते हुए भी वह परमानन्द परमात्मा श्रद्धा और भक्ति के द्वारा ग्रहण किया जा सकता है।"

उपनिषदो की विचारधारा का सक्षिप्त परिचय देने का हमारा विशेष तात्पर्य यह है कि उपनिषदो के ये ही विचार परवर्ती सभी भक्ति ग्रन्थो मे बिखरे पड़े है। उन भक्ति-ग्रंथो का भी जिन्होने भक्ति-आन्दोलन को प्रेरित किया है और मार्ग-दर्शन कराया है, इन उपनिषदिक विचारो के प्रति ऋण है।[1]

## महाकाव्य-काल में वैष्णव-भक्ति

उपनिषदो के बाद सूत्र-साहित्य का निर्माण हुआ। सूत्रों मे व्याकरण ग्रन्थ पाणिनि की 'अष्टाध्यायी' का उपयोग भक्ति की खोज के सम्बन्ध में किया गया है। इस युग के धर्म-सूत्रों मे भक्तिपरक कुछ सामग्री मिलती है जिससे उपनिषदो-परान्त भक्ति के क्रमिक विकास का स्वरूप आभासित होता है। सूत्रोत्तर काल में भक्ति का प्रचार और प्रसार करने वाले दो महान् ग्रन्थ है—'महाभारत' और 'रामायण'। रामायण की तिथि का निर्णय करने मे विद्वानो मे मतैक्य नही

१. उपनिषदों के बहुत-से विचार तमिल के अति प्राचीन भक्ति-साहित्य में मिल जाते हैं। तमिल-प्रदेश की भक्ति-परम्परा के अध्ययन के सन्दर्भ मे इस विषय पर सम्यक् प्रकाश डाला गया है। प्रस्तुत लेखक का अनुमान है कि ईसा की आठ-नौ शताब्दियो के पूर्व ही आर्यो और द्राविड लोगो की सस्कृतियों के सपर्क की प्रक्रिया प्रारम्भ हो गई थी और उपलब्ध प्राचीन तमिल-भक्ति-साहित्य के आधार पर यह कहा जा सकता है कि उपनिषत् काल से ही दोनो की विचारधाराओ का आदान-प्रदान होने लगा था। यह कहना कठिन है कि दोनो धाराओ की मिलन-रेखा कहां से प्रारम्भ होती है। फिर भी इतना तो स्पष्ट कहा जा सकता है कि उपनिषत् काल से ही दोनो पर पारस्परिक प्रभाव पडना शुरू हो गया था। उपनिषदो का काल सामान्यत ई० पू० दसवी या नवीं शताब्दी माना गया है। तमिल का प्राचीनतम उपलब्ध ग्रन्थ 'तोलकाप्पियम्' है, जिसका रचनाकाल ई० पू० पाचवी शती माना गया है और जिसमें तमिल-प्रदेश की अति प्राचीन भक्ति-परम्परा की झाकी मिल जाती है।

है। इन दोनों में कौन अधिक प्राचीन है, इस विषय में भी विद्वानों में मतभेद हैं। अधिकांश विद्वान् 'रामायण' को महाभारत से पूर्ववर्ती स्वीकार करते हैं, और यह भी मानते हैं कि 'रामायण' में प्रक्षिप्तांश अपेक्षाकृत कम हैं, जब कि 'महाभारत का कलेवर प्रक्षिप्तांशों से काफी बढ़ गया है। 'महाभारत' के रचना-काल के विषय में अधिकांश विद्वान् यही मानते हैं कि यह अपने उपलब्ध रूप में ई० पू० सातवीं शताब्दी से लेकर ई० पू० दूसरी शताब्दी की रचना है।

'महाभारत' का महत्व भक्ति-आन्दोलन के इतिहास में बहुत अधिक है। 'महाभारत' के 'वैष्णव धर्म पर्व' (आदि पर्व और शान्ति पर्व) द्वारा वैष्णव भक्ति के प्राचीन इतिहास को न केवल आगे बढ़ाया गया है, बल्कि शताब्दियों की लौकिक भक्ति-परम्परा को सर्वप्रथम इसी ग्रंथ में लिपिबद्ध करके उसे शास्त्रानुमोदित और प्राचीन प्रमाणित करने की प्रबल चेष्टा की गई है। पुराणकारों ने भी अधिकांशतः 'महाभारत' की सामग्री का ही उपयोग किया है।

'महाभारत' में शान्ति पर्व के अंतिम अठारह अध्यायों में और भीष्म पर्व में वर्णित 'नारायणीयोपाख्यान' में भागवत,[1] सात्वत[2], नारायण[3] या पांचरात्र[4] धर्म का उल्लेख है। इसका आशय वास्तव में यही है कि 'महाभारत' में इन विविध नामों से अभिहित धर्मों को एक ही धर्म की भिन्न-भिन्न अवस्थाओं के रूप में अथवा इन विविध नामधारी धर्मों को परंपरागत वैष्णव धर्म के साथ जोड़ने का प्रयत्न ही हुआ है।

'महाभारत' में कृष्ण ने अपने जिन असंख्य नामों का उल्लेख किया है, उनमें से अधिकांश नाम तो वैदिक और उत्तर वैदिक ही हैं, जैसे विष्णु, नारायण आदि; परन्तु कुछ सर्वथा नवीन भी हैं जैसे—दामोदर, कृष्ण, गोविन्द, माधव और वृष्णिवशीय'। ये नाम प्राचीन परंपरा को आगे बढ़ाते हैं और इस बात का प्रमाण प्रस्तुत करते हैं कि भागवतों के आदि देव विष्णु का विस्तार नाम और महत्व दोनों दृष्टियों से होता जा रहा था।

'महाभारत' के शान्ति पर्व में लम्बे कथानक की अवतारणा करके भागवत धर्म को दिव्य धर्म के रूप में वर्णित किया गया है। इसी प्रसंग में कहा गया है कि नारद श्वेत द्वीप में आकर भगवान् के दर्शन करते हैं और भगवान् नारद को अपने वासुदेव धर्म का स्वरूप समझाते हैं। इस अध्याय में परमात्मा को वासुदेव, जीवन को संकर्षण, मन को प्रद्युम्न और अहंकार को अनिरुद्ध बताया गया है। ऐतिहासिक दृष्टि से वासुदेव स्वयं कृष्ण हैं, संकर्षण उनके ज्येष्ठ भ्राता बलराम हैं, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध श्रीकृष्ण के पुत्र हैं। वासुदेव शब्द का प्रयोग संहिता या ब्राह्मण भाग में नहीं है। हाँ, तैत्तिरीय आरण्यक के दसवें प्रपाठक में यह शब्द एक स्थल पर विष्णु के पर्यायवाची के रूप में ही आया है। किन्तु इस

१. 'महाभारत', शान्ति पर्व, ३३७
२. वही, ३३५ : १६
३. वही, ३४८ : ८२-८३
४. वही, ३३६ : २५

धर्म उसी समय से कहा जाने लगा था। अतः भागवत, वासुदेवक व सात्वत धर्म एक ही धर्म के द्योतक हैं। 'शतपथ'[1] और 'ऐतरेय'[2] ब्राह्मणों में भी सात्वतों का उल्लेख है। सात्वतों और वृष्णियों को एक माना जा सकता है। इसी सात्वत या वृष्णि वंश में ही कृष्ण का जन्म हुआ। उत्तर भारत के शूरसेन मण्डल को सात्वत का निवास-स्थान माना गया है। डा० एस० कृष्णस्वामी अय्यंगार का मत है कि जब जरासन्ध के नेतृत्व में प्राच्य नरेशों ने सात्वतों पर आक्रमण किया तो उन्हें शूरसेन प्रदेश छोड़कर भारत के पश्चिमी समुद्र तट पर जाकर अपने उपनिवेश स्थापित करने पड़े। यहीं से इन्होंने विदर्भ, मैसूर तथा सुदूर द्राविड़ प्रदेशों की ओर बढ़ना आरंभ किया जहां की राजनीतिक परिस्थिति इनके अनुकूल सिद्ध हुई।[3]

प्रायः सभी विद्वान् यह मानते हैं कि कृष्ण आदि देवता नहीं थे और उन्हें देवत्व प्रदान करने की घटना उनके जीवन-काल के बाद की है। कृष्ण एक उपदेशक या धर्म-सुधारक थे। 'छान्दोग्य' उपनिषद् और गीता के उपदेशों की समानता हमें कृष्ण को उपदेशक मानने के लिए प्रेरित करती है। इस संदर्भ में श्री बार्थ का मत भी ध्यान देने योग्य है—

"महाकाव्य 'महाभारत' में विष्णु को यह उच्च सम्मानित पद पूर्णतया प्राप्त है, किन्तु उसी समय एक नायक मानवी देवता कृष्ण का आविर्भाव होता है जिसे विष्णु का अवतार घोषित किया गया है और वह व्यक्ति, जिसकी वेदों में कोई चर्चा तक नहीं है, निस्सन्देह एक लोक-प्रचलित देवता है। निष्कर्ष यह है कि विष्णु की प्रभुत्व-प्राप्ति और कृष्ण के साथ उनके समीकरण, इन दोनों में सम्बन्ध है। ऐसा जान पड़ता है कि विष्णु की प्रधानता का कारण लोक-प्रचलित देवता (कृष्ण) के साथ उसका समीकरण था।"[4]

श्री हाप्किन्स का भी मत है कि "कृष्ण एक साम्प्रदायिक देवता थे और उन्हें कालान्तर में विष्णु का रूप दे दिया गया।"[5] प्रस्तुत लेखक के विचार में उपर्युक्त दोनों विद्वानों के मत निराधार नहीं हैं, यद्यपि कुछ विद्वानों ने इनके मतों का खण्डन किया है। आर्य और द्राविड संस्कृतियों के मिलने पर आर्य-देवता, विष्णु का एकीकरण (समीकरण) तमिल-देवता 'मायोन' से हो जाता है। (इसका विशद विवरण आगे 'तमिल भक्ति-परम्परा' के प्रसंग में दिया गया है।) 'मायोन' तमिलों के लोक-देवता थे। अतः संभव है कि इसी लोक-देवता को

१. 'शतपथ,' १३, ५, ४, २१
२. 'ऐतरेय,' ८, १४, ३
३. Proceedings of the Oriental Confe...
४.
५.

कालान्तर में विष्णु के साथ जोड दिया गया हो।[1]

## गीता में भक्ति का स्वरूप

'श्रीमद्‌भगवद्‌गीता'[2] महाभारत का ही एक अंग माना जाता है। यद्यपि इन दोनों के वर्तमान प्राप्य रूपों की अवधियों में कुछ शताब्दियों का अन्तर दिखाई पड़ता है, तो भी सांस्कृतिक परिस्थितियों की दृष्टि से विशेष अन्तर नही पड़ता। 'गीता' का प्रभाव न केवल प्रायः सभी परवर्ती दर्शन-ग्रन्थो पर पड़ा, बल्कि अनेक साहित्यिक और पौराणिक ग्रंथों पर भी इसकी अमिट छाप पड़ी है। डॉ० बी० एम० बरुआ ने गीता को 'विश्वास तत्त्व' की प्रमुखता की दृष्टि से भक्ति का ग्रंथ स्वीकार किया है।[3] गीता को कर्मयोग सिद्ध करने वाले श्री बाल गंगाधर तिलक भी गीता मे भक्ति-तत्त्व की पूर्णता स्वीकार करते है और उनकी मान्यता है कि निष्काम कर्म की साधना के साथ भक्ति की श्रेष्ठता का ज्ञान भी गीता से ही होता है।[4]

'गीता' में ज्ञान, कर्म और भक्ति तीनो धर्म-साधनाओं का समुचित विवेचन होते हुए भी, अन्त मे भक्ति को सर्वोपरि ठहराया गया है। कृष्ण अर्जुन से कहते हैं—"मेरे जिस रूप को तुमने देखा है, उसका दर्शन अत्यन्त कठिन है। देवता लोग भी इस रूप को देखने की इच्छा रखते हैं। न वेदों से, न तप से, न दान से, न यज्ञ से मैं इस प्रकार देखा जा सकता हू जैसा कि तुमने देखा है। केवल अनन्य भक्ति से ही मैं इस प्रकार तत्त्वतः जाना, देखा और प्रवेश किया जा सकता हूं।"[5] कृष्ण आगे अर्जुन को "सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज" का उपदेश देते हैं जो इस बात का सबल प्रमाण है कि कृष्ण ने जिन-जिन साधना-पद्धतियो का विवेचन 'गीता' मे किया है, उन सबके ऊपर भक्ति है, और वह भक्ति शरणागति भाव की भक्ति है।

गीता के बारहवें अध्याय मे सगुण और निर्गुण दोनों प्रकार की भक्ति का सुन्दरतम समन्वय करते हुए कृष्ण ने सगुण भक्ति को इसलिए महत्त्व दिया है कि यह सर्वसाधारण द्वारा साध्य है जब कि निर्गुण भक्ति केवल ज्ञानी पुरुषो के लिए ही है। भक्ति-मार्ग को सरलतम बताते हुए और साथ ही सगुण भक्ति पर बल देते हुए कृष्ण अर्जुन से कहते है —

---

1. यहा एक प्रमुख बात की ओर ध्यान देना आवश्यक है कि 'महाभारत' के कृष्ण में कहीं भी गोपालकृष्ण के चरित्र का और उनकी विविध लीलाओं का चित्रण नही है। महाभारत के उपदेशक कृष्ण के साथ गोपालकृष्ण का अंश बाद मे जुड़ा और उसमे तमिल-प्रदेश का योगदान रहा है। इस तथ्य का निरूपण आगे किया गया है।

'गीता' का समय डा० भण्डारकर ने ४०० ई० पू० के लगभग माना है।

'The Geeta must be judged as a treatise on Bhakti by virtue of the prominence accorded to the element of faith.'
—*The Bhakti doctrine in Sandilya-Sutra*—Dr. B. M. Barua

'गीता-रहस्य', लोकमान्य तिलक, पृ० ४३७

'गीता', ११।५१-५४

पुराणों और पांचरात्रिकों का रचना-काल काफी विस्तृत है। हम पुराणों की प्राचीनतम तिथि गीता के आसपास का या उसके कुछ ही बाद का समय स्वीकार कर सकते हैं, परन्तु पुराणों में परिवर्तन-परिवर्द्धन बहुत बाद तक होते रहे और इस प्रकार विद्वानो ने पुराणों के वर्तमान रूप का समय तेरहवी'-चौदहवी शताब्दी ई० तक स्वीकार किया है। पांचरात्रिक संहिताओं की तिथि के सम्बन्ध में भी कम मत-वैभिन्न्य नही है। श्री जे०एन० फर्क़ुहर ने यह तिथि आठवीं शती ई० तक मानी है।' सामान्यतः वैष्णव तत्त्व युक्त पुराणो और प्राचीन पाचरात्र संहिताओं का काल लगभग एक ही माना जा सकता है।

इस प्रसंग मे एक मुख्य बात की ओर ध्यान देना आवश्यक है कि ईसा की पहली शताब्दी या उससे पूर्व ही आर्यों का प्रवेश दक्षिण भारत या तमिल-प्रदेश मे हो गया था और दो भिन्न संस्कृतियों के सपर्क और मिलन के परिणामस्वरूप तीनों की धार्मिक भावनाओं मे आदान-प्रदान होने लगा था। इस बात के अनेक प्रमाण हैं कि भागवत धर्म या सात्वत धर्म ईसा की पहली शताब्दी या उससे पूर्व ही तमिल-प्रदेश मे पहुचकर द्राविड़ संस्कृति और तमिलों की धार्मिक मान्यताओं के संपर्क में आने लगा था। अधिकाश पुराणों और पांचरात्रो के निर्माण मे तमिल-प्रदेश की उस मिली-जुली सस्कृति के वातावरण को ही काम मे लाया गया है। अधिकाश पुराणों ने तमिल-प्रदेश की धार्मिक मान्यताओं और तमिल-जनता के रीति-रिवाजो को ग्रहण कर सास्कृतिक समन्वय का भी कार्य किया है। दक्षिण के वैष्णव भक्ति-आन्दोलन के उन्नायक आलवारो का समय सामान्यतः पांचवी शताब्दी से नवी शताब्दी तक मानते हैं। इसमे सन्देह नही कि आलवार भक्तो के 'प्रबन्धम्' से भी दक्षिण मे निर्मित कुछ पुराणो ने प्रभाव ग्रहण किया है। यह तो निश्चित रूप से मान सकते हैं कि प्रमुख वैष्णव पुराणो के वर्तमान रूप आलवार काल के बाद ही गठित हुए है। 'प्रबन्धम्' का प्रभाव तमिल भाषी जनता पर इतना अधिक पड़ा कि वैष्णव भक्ति ने जन-आदोलन का रूप धारण किया और परवर्ती काल मे वैष्णव आचार्यों ने 'प्रबन्धम्' और पुराणो का आधार लेकर वैष्णव संप्रदायो की स्थापना की।

चूंकि प्राचीन पुराणो के प्रारभिक रूप तमिल-प्रदेश के भक्ति-आंदोलन के पहले ही निर्मित हुए होंगे, अतः सामान्य रूप से पुराणों के प्रतिपाद्य और वैष्णव-भक्ति के विकास मे उनके योगदान पर सक्षेप मे यहा प्रकाश डाला जा सकता है। प्रमुख वैष्णव पुराण हैं—मत्स्य, कूर्म, वाराह, वामन, नारद, ब्रह्मवैवर्त, विष्णु और भागवत। 'भागवत' और 'ब्रह्मवैवर्त' पुराणों का रचना-काल अधिकाश विद्वानों के मतानुसार आलवार कृत प्रबन्धम् के बाद ही पड़ता है। इन

---

'पुराणो तथा उपपुराणों की तिथियो का पांडित्यपूर्ण अध्ययन'—डा० आर० सी० हाज़रा ने '*Studies in the Puranic records on Hindu rites and customes*' and '*Studies in the Upa-Puranas*' में किया है।

*An outline of the Religious Literature of India*

—J. N. Farquhar

दोनों में 'ब्रह्मवैवर्त' तो बहुत बाद की रचना है। वैष्णव भक्ति के विकास में और मध्ययुगीन वैष्णव भक्ति-आदोलन के प्रेरणा-स्रोत के रूप में श्रीमद्भागवत का योगदान तो निर्विवाद रूप से महत्त्वपूर्ण है।[1] (जिसका विस्तृत अध्ययन एक पृथक् अध्याय में आगे प्रस्तुत किया गया है।) यहाँ पर पुराणों की सामान्य बातों की चर्चा ही अपेक्षित है।

पुराणों के अध्ययन से पता चलता है कि सभी पुराणों ने वेदमत और लोकमत का समन्वित रूप प्रस्तुत किया है। वास्तव में दक्षिण भारत में आने पर भागवत धर्म को एक नवीन परिस्थिति का सामना करना पड़ा। घोर अहिंसावादी जैन और बौद्ध धर्मवालों ने हिंसा को लेकर वैदिक धर्म को लोक-दृष्टि में नीचा गिराने की चेष्टा की थी और इन्होंने बहुत अधिक संख्या में ब्राह्मण धर्मावलम्बियों को अपने धर्म में मिला लिया था। वैदिक ब्राह्मणों की स्थिति दयनीय हो गई थी। विभिन्न साम्प्रदायिक प्रभावों ने भागवत धर्मानुयायियों में जो अवैदिक तत्त्व सम्मिलित कराना आरंभ कर दिया था और अब्राह्मण धर्मों द्वारा श्रुतियों की निन्दा की जा रही थी, उसके प्रत्युत्तर में पुराणकारों ने वैदिक धर्म की स्थापना की आवश्यकता समझी। अतः उन्होंने श्रुति और स्मृति को ही प्रमाण घोषित किया। पुराणों ने ज्ञान-योग को कर्म-योग से हेय बताकर वेदों की महत्ता को बढ़ाने में बड़ा योग दिया। इसी कर्म-योग ने पंचमहायज्ञों को भी बढ़ावा दिया। वैदिक यज्ञों की प्रशंसा सम्बन्धी अनेक कथाओं का निर्माण-स्तुतियों की महत्ता को बढ़ाने के उद्देश्य से ही किया गया। इतना ही नहीं ब्राह्मण विरोधी धर्मों के विरुद्ध भी अनेक कथाएं रची गईं और उन्हें हर प्रकार से हेय सिद्ध किया गया।[2] इस प्रक्रिया में बहुत-सी काल्पनिक और रद्दी सामग्रियाँ भी पुराणों के भीतर घुस गई हैं, जो पुराणों में परवर्ती काल में जुड़ गई हैं। यही कारण है कि पुराण-साहित्य व्यामिश्र रूप धारण करता गया जिसको देखकर आधुनिक विद्वान् पुराणों की निन्दा भी करते हैं। डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी जी का तत्सम्बन्धी यह विवरण पुराणों के उक्त व्यामिश्र रूप के साथ-साथ उनकी वास्तविक स्थिति का बोध कराता है—"एक ऐसा समय गया है जब इन ग्रन्थों को अप्रामाणिक कहकर उड़ाने की चेष्टा की गई थी, परन्तु अब इतिहास-अनुरागी उन्हें बहुत बहुमूल्य निधि मानने लगे हैं। उनमें दी गई बेहूदी बातें उत्तरकालीन पण्डितों की कृति समझी जाती हैं। असल में लगभग डेढ़ हजार वर्ष पहले से लेकर आज तक पुराण बहुत अविकसित बुद्धि के लोगों के हाथ में रहे हैं और फलतः उनमें बेहूदी बातें इतनी आ घुसी कि पुराणों का मूल रूप खोज निकालना

१ मध्ययुगीन वैष्णव भक्ति-आदोलन के दो प्रमुख प्रेरणा-स्रोत हमने माने हैं—'प्रबन्धम्' और 'भागवत'। अत. वैष्णव भक्ति-आन्दोलन के इतिहास में इन दोनों ग्रंथों के महत्त्वपूर्ण योगदान पर सम्यक् प्रकाश डालने के उद्देश्य से ही भक्ति-आन्दोलन को प्रभावित करने वाले इन दोनों ग्रन्थों के प्रमुख तत्त्वों का विवेचन हमने आगे दो अध्यायों में प्रस्तुत किया है।

२ 'भक्ति-आदोलन का अध्ययन,' डा० रतिभानुसिंह, 'नाहर', पृ० १०८

बड़ा दुष्कर कार्य हो गया है।"[1]

लगभग सभी वैष्णव पुराणों पर 'गीता' का स्पष्ट प्रभाव है और जहा तक साधन पक्ष का सम्बन्ध है यह अधिकांशतः गीतानुकूल ही है। कुछ पुराणों पर पांचरात्रिक संहिताओं का प्रभाव भी परिलक्षित होता है। विशेषतया व्यूहों की मान्यता तो पांचरात्रिक प्रभाव ही है। ब्रह्म के स्वरूप के सम्बन्ध में सगुण और निर्गुण रूप दोनों को मानते हुए भी वैष्णव पुराण कहीं-कहीं निर्गुण ब्रह्म को ही अधिक महत्त्व देते हुए दिखाई पड़ते हैं। अवतारवाद को बहुत अधिक बढ़ाने वाले पुराणों ने अवतारों की संख्या में आश्चर्यजनक वृद्धि कर दी है। प्राचीन अवतारों को तो सभी पुराणों में मान्यताएं दी गई हैं, किन्तु कुछ नये अवतारों की भी मौलिक कल्पना की गई है।

भागवत पुराण और ब्रह्मवैवर्त पुराण में गोपालकृष्ण का जो रूप वर्णित है, उसमें तमिल भक्ति-परंपरा का बहुत अधिक योग परिलक्षित होता है। ब्रह्मवैवर्त पुराण में राधा और कृष्ण की शृंगारिक लीलाओं का जो सरस वर्णन है, उसका मूल आधार भी तमिल की वैष्णव भक्ति परंपरा में खोजा जा सकता है।[2] भागवत में पुरुषावतार से अवतारों का प्रारंभ किया गया है और श्रीकृष्ण के लीलावतारों की कथा को काफी विस्तार दिया गया है। बात यह है कि पुराणों के युग में पुरुषावतार, लीलावतार या कलावतार और अर्चावतार की कल्पना इतनी प्रचलित हो गई थी कि पुराणकार चाहें जितनी भी नई-नई उद्भावनाए करते, सब मान्य थीं।

पुराणकारों ने प्रायः एक स्वर से वेदों की प्रामाणिकता की सुदृढ़ स्थापना करने की चेष्टा की थी। ऐसी अवस्था में वैदिक कर्मकाण्डों की वे पूर्ण उपेक्षा नहीं कर सकते थे। पर साथ ही युग की बदलती हुई परिस्थितियों का भी ध्यान रखना था। फलतः प्राचीन प्रथाओं की नई व्याख्या करनी पड़ी और परंपरा-पालन का एक मध्यवर्ती मार्ग निकालना पड़ा। प्राचीन वैदिक या औपनिषदिक साधन-पद्धतियों को भक्ति की ओर उन्मुख करने में वैष्णव पुराणकारों ने जो प्रशंसनीय कार्य किए हैं, उनका वह प्रयास भक्ति-आंदोलन के इतिहास में एक सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण घटना है।[3]

पुराणकारों को ज्ञान-मार्ग से भी समझौता करना पड़ा है। यद्यपि कुछ वैष्णव पुराणों ने ज्ञान-मार्ग की खिल्ली उड़ाई है, तो भी सभी वैष्णव पुराणों की ऐसी प्रवृत्ति नहीं है। वैष्णव पुराणों ने ज्ञान को भक्ति की ओर उन्मुख करने का प्रयास यत्र-तत्र किया है और इन पुराणकारों ने ज्ञान को 'गीता' के ज्ञान के अर्थ में ही लिया है।

---

१. 'हिन्दी साहित्य की भूमिका,' डॉ० हजारीप्रसाद द्विवेदी, पृ० १६४

२. 'गोपालकृष्ण और राधा के विकास में तमिल की देन'—शीर्षक से गोपालकृष्ण और राधा के स्वरूप-विकास पर 'तमिल की वैष्णव भक्ति-परंपरा' के सन्दर्भ में आगे सम्यक् प्रकाश डाला गया है।

३. 'भक्ति-आंदोलन का अध्ययन', पृ० ११६

वैष्णव पुराणों में विशेषकर श्रीमद्भागवत में भागवत धर्म को सर्वोपरि सिद्ध करने का प्रयास हुआ है। भागवतकार का कहना है कि "अभिज्ञ पुरुषों को भी तुरन्त आत्मलाभ कराने के लिए जो उपाय भगवान् ने बताए हैं, उन्हीं को भागवत धर्म समझना चाहिए। भागवत धर्म का आश्रय लेने पर मनुष्य कभी प्रमाद में नहीं फँसता। उसपर कभी विघ्न का आक्रमण नहीं होता। वह इस संसार में आँख मूँदकर दौड़ने पर भी न तो कहीं फिसलता है, न गिरता ही है।"[1]

भागवत में भक्ति का महत्त्व इस प्रकार स्पष्ट कर दिया गया है—"जिस प्रकार बढ़ा हुआ अग्नि-पुंज ईंधन को जलाकर भस्म कर देता है, उसी प्रकार मेरी भक्ति भी सम्पूर्ण पाप-राशि को पूर्णतया ध्वस्त कर देती है। मेरी सुदृढ़ भक्ति मुझे जिस प्रकार प्राप्त करा सकती है, उस प्रकार न तो योग, न सांख्य, न धर्म, न स्वाध्याय, न तप और न दान ही करा सकता है। भक्ति का द्वार यहाँ चाण्डाल तक के लिए खोल दिया जाता है और वे भी अपने जातीय दोषों से मुक्त होकर भक्ति द्वारा पवित्र हो जाते हैं।"[2]

भक्ति के साधनों की चर्चा लगभग सभी वैष्णव पुराणों में समान रूप से है। सभी पुराणों ने नाम, स्मरण, गुरु माहात्म्य, सत्संग आदि की भी चर्चा की है और भक्तों के भेद और और भक्ति के भेद भी गिनाए हैं।

## पांचरात्र-साहित्य और वैष्णव भक्ति

'पांचरात्र' मत का सर्वप्रथम विवरण हमें महाभारत के शान्तिपर्व में मिलता है। इसके प्राचीन ग्रंथ संहिता के नाम से प्रसिद्ध हैं। पांचरात्र संहिताओं की रचना मूलतः उत्तरी भारत में हुई और यहीं से ये दक्षिण भारत में भी प्रचारित तथा प्रसारित हुई हैं। दक्षिण भारत में भी अनेक संहिताओं का निर्माण हुआ था जिनमें दक्षिण भारत के मान्य तीर्थों की महिमा गाई गई है।[3] पांचरात्र संहिताएं संख्या में १०८ कही जाती हैं।[4] डॉ० श्रेडर ने इनकी संख्या २१५ तक बताई है।[5] परन्तु ये सब उपलब्ध नहीं हैं, केवल परवर्ती ग्रंथों में इनके उद्धरण मात्र प्राप्य हैं।[6]

---

१ 'भागवत', ११।१४।१७

२ वही, ११।१४।१८-२१

३ 'भागवत सम्प्रदाय', बलदेव उपाध्याय, पृ० ११५

४ प्रकाशित संहिताओं के नाम इस प्रकार हैं—'अहिर्बुध्न्य', 'ईश्वर', 'कपिंजल', 'जयाख्य', 'परम', 'पराशर', 'पाद्मतन्त्र', 'बृहद्ब्रह्म', 'भारद्वाज', 'लक्ष्मीतन्त्र', 'विष्णुतिलक', 'विष्णु', 'श्री प्रश्न', 'सात्त्वत' तथा 'नारद'।

५ पांचरात्र संहिताओं के सम्बन्ध में विस्तृत अध्ययन के लिए द्रष्टव्य है—
*Pancharatra and Ahirbudhanya Samhita*—Dr. Schrader

६ श्री यमुनाचार्य ने अपने 'आगम प्रामाण्य' नामक पांचरात्र ग्रंथ में 'ईश्वर', 'परम' 'शांडिल्य', 'सनत्कुमार', 'इन्द्ररात्र' तथा 'पद्मोद्भव' आदि संहिताओं का उल्लेख तथा उद्धरण दिया है। श्री रामानुजाचार्य ने 'परम संहिता', 'पौष्कर संहिता', तथा 'सात्त्वत संहिता' से उद्धरण किए हैं।

'पंच' तथा 'रात्र' शब्द के आधार पर 'पांचरात्र' नाम की अनेक कल्पनाएं की गई हैं। 'नारद पांचरात्र' ने 'रात्र' शब्द को अपनी कल्पना का आधार बनाया और इसका अर्थ ज्ञान लेते हुए १—परम तत्त्व, २—मुक्ति, ३—भुक्ति, ४—योग तथा ५—विषय (संसार) का निरूपण करने के कारण इसका नाम पाचरात्र पड़ना बताया है।[१] 'अहिर्बुध्न्य संहिता' ने भी 'नारद पाचरात्र' के मत का समर्थन किया है।[२]

अधिकांश पाचरात्र संहिताओं ने तत्त्व एवं आचार-मीमांसा में से आचार-पक्ष पर ही अधिक बल दिया है। इनके प्रतिपाद्य विषय चार हैं—ज्ञान, योग, क्रिया और चर्या। अधिकाश संहिताओं में 'ज्ञान' और 'योग' के लिए कम महत्त्व दिया गया है और क्रिया और चर्या को अत्यधिक महत्त्व दिया गया है। ऐसा प्रतीत होता है कि संहिताकारों ने भागवतों के लिए उपासनापद्धति और तत्सम्बन्धी उपकरणों की योजना करने के उद्देश्य से ही इनकी रचना की है।

पांचरात्रिकों ने परब्रह्म को 'नारायण' नाम से अभिहित किया है और परब्रह्म के दोनों रूप सगुण और निर्गुण स्वीकृत किए हैं। 'अहि० सं०' में उसे सभी द्वन्द्वों से मुक्त, सभी उपाधियों से वर्जित, सभी कारणों का कारण, 'षड्गुण्यरूप' (ज्ञान, शक्ति, ऐश्वर्य, बल, वीर्य और तेज से युक्त) कहा गया है। भगवान् की शक्ति की सामान्य संज्ञा लक्ष्मी है। शक्ति भगवान् की आत्मभूता है—उनके स्वरूप से भिन्न नहीं है। वह किसी कारण से कही उन्मेष प्राप्त करती है और जगत् के रचना-व्यापार में प्रवृत्त होती है।[३] सृष्टि के प्रारम्भ में लक्ष्मी के दो रूप हो जाते हैं—१—क्रिया शक्ति, २—भूत शक्ति। जगत् उत्पन्न करने की भगवदिच्छा को, उत्पादन के संकल्प को, क्रिया शक्ति और जगत् की परिणति को 'भूत-शक्ति' कहते हैं।[४] बात यह है कि संहिताओं ने औपनिषदिक शक्ति को लक्ष्मी रूप में स्वीकार करके और नारायण से उसका पृथक् अस्तित्व मानकर सगुणोपासना के लिए मार्ग प्रदर्शित किया है।

संहिताओं ने महाभारत के व्यूह-सिद्धान्त को और अधिक विस्तृत किया है और इनमें कुछ नये सिद्धान्त भी जोड़ दिए हैं। भगवान् के (पूर्व चर्चित) छः गुणों में से किन्हीं दो गुणों की प्रधानता से प्रत्येक व्यूह की सृष्टि होती है। व्यूहों की उत्पत्ति के विषय में 'महाभारत' का मत संहिताओं को भी मान्य है। ये सभी वासुदेव से संकर्षण, संकर्षण से प्रद्युम्न तथा प्रद्युम्न से अनिरुद्ध की उत्पत्ति मानती हैं। व्यूहों के कार्यों के सम्बन्ध में संहिताओं में मतैक्य नहीं है। अवतारवाद को बहुत अधिक आगे बढ़ाने वाले पांचरात्रिकों ने व्यूहों के बाद व्यूहान्तर की भी कल्पनाएं की हैं। उन्होंने व्यूहों तथा विभवों के अतिरिक्त भगवान् के अन्य अव-

---

१. 'नारद पांचरात्र', १।४४।५३

२. *The Philosophy of the Pancharatras, By* Baladev Upadhyaya *In* '*Prabuddha Bharata*', Vol. LVII of 1952, pp. 289-295.

३ 'अहिर्बुध्न्य संहिता', ३।४

४. वही, ३।२९

